है कि ११९४ में कुतुबुद्दीन ऐबक ने बनारस जीत लिया और कुछ ही वर्षो में सारा उत्तर भारत विदेशियो के हाथ में चला गया। इस प्रकार आपस की फूट से देश का सत्यानाश हुआ।

## ६. राज्य की शक्ति : सुखी प्रजा

के० एम० पणिक्कर

भारत को अपने इतिहास से बहुत कुछ सीखना है। इस देश का इतिहास ३,००० वर्ष से भी पुराना है और इस लम्बी अवधि में इसने अनेक उत्थान-पतन देखे तथा पिछले डेढ सौ वर्ष तक यह देश पराधीन भी रहा। इसलिए अब हमें अपने इतिहास से शिक्षा लेकर अपनी स्वतन्त्रता को दृढ़ करना और खतरो से सतर्क रहना है।

सभी देशो के इतिहास से सबसे बड़ी सीख यह मिलती है कि जनता जब सुखी और प्रसन्न रहती है, तभी राष्ट्र भी शक्तिशाली रहता है। ऐसे बहुत-से देश थे, जहा के मत्री और राजपुरुष चतुर थे, सामत और सरदार धनी और शक्तिशाली थे तथा राग-रग मे मस्त रहते थे, जहा साहित्य, सगीत और कलाओ की उन्नति हुई और जहा राजाओ ने शानदार इमारतें बनवाई, परन्तु ये सब राज्य सकट आते ही बालू की भीत की भांति ढह गए।

वास्तव में जहा एक ओर ऊचे महल और दूसरी ओर गंदी झोपडिया होती हैं, जहा अमीर ऐयाशी करते और गरीब पीसे जाते हैं, ऐसे राज्य का पतन अवश्यभावी है। फ्रास की रानी मेरी अतायनेत के बारे में कहा जाता है, कि जब उसने सुना कि लोगो को रोटी नही मिल रही है, तो उसने बड़े भोलेपन से कहा—लोगो को रोटी नही मिलती तो वे मिठाई क्यो नही खाते ?

इससे पता चलता है कि उस समय राजा और प्रजा के बीच कितनी बडी खाई बन गई थी। फलस्वरूप फ्रांस मे खूनी क्रांति हुई। महल और झोपडी के बीच की यह गहरी खाई सभी राज्यो के लिए खतरनाक है।

हमारे देश के इतिहास में भी ऐसे अनेक उदाहरण हैं, जिनसे हमें यह सीख मिलती है। मुहम्मद शाह के जमाने में मुगल साम्राज्य की बाहरी शान-शौकत बनी थी। वह उसी तख्तताऊस पर बैठते थे, जिसे शाहजहा ने अपनी समृद्धि दिखाने के लिए बनाया था। वह उसी दीवान खास में अपना दरबार लगाते थे, जहा यह अकित था कि यदि पृथ्वी में कही स्वर्ग है, तो वह यही है। मुहम्मद शाह अपने दरबारियो को पहले की ही तरह बड़ी-बड़ी खिलतें देते थे। परन्तु जब नादिरशाह ने दिल्ली पर आक्रमण किया, तो उसका मुकाबला करने वाला कोई भी आगे नही आया। मुगल सल्तनत के बड़े-बडे सूबेदारो, वजीरो और निजाम-उल-मुल्को को बुलाया गया, परन्तु उन्होने मैदान जंग से दूर रहने मे ही कुशल समझा।

दिल्ली की गलियो में तीन दिन और तीन रात तक निर्दोष प्रजा के खून की नदियां बहती रही। नादिरशाह का बाल भी बांका नही हुआ। अन्त में वह बेशकीमत जवाहरात से बना

तख्तताऊस, रत्नजटित मुकुट और बेशुमार दौलत लेकर, और मुगल साम्राज्य को ठोकर लगा कर फारस लौट गया। ऐसे शासकों से प्रजा की विरक्ति का इससे बड़ा उदाहरण इतिहास में मिलना कठिन है।

भारत के इतिहास से दो और उदाहरण लीजिए। सिराजुद्दौला देश के तीन सबसे अधिक दौलतमन्द प्रांतों पर शासन करता था, परन्तु पलासी के युद्ध में वह मुट्ठी भर अंग्रेजों से हार गया। कारण—उसके अपने ही लोगों ने उसे धोखा दिया। यूरोपीय इतिहासकारों का कथन है कि यूरोप का सैनिक भारतीय सैनिक से अच्छा होता है, इसलिए इन युद्ध में अंग्रेज जीते, परन्तु यह बात गलत है। यदि सिराजुद्दौला को उसके ही आदमी धोखा न देते, तो वह न हारता।

उसके दरबार की शानोशौकत का क्या कहना, खास मौकों पर उसके दरबार में सैकड़ों नाचनेवालियों का मुजरा होता था, दरबारी, नवाब, राजा और महाजन ठाट-बाट में एक दूसरे से होड़ करते थे। परन्तु प्रजा गरीब थी, उसका शोषण होता था, इसलिए वह शासन में न तो कोई रुचि लेती थी और न वफादार ही थी।

दूसरा उदाहरण अरकाट के सूबेदार नवाब मुहम्मद अली का है। वह अकसर मद्रास जाते थे और ईस्ट इंडिया कम्पनी की मेहमानदारी कबूल करते थे। एक बार कम्पनी ने उन्हें एक शानदार दावत दी, जिसमें पांच सौ से अधिक प्रकार के व्यंजन परसे गए और बहुत सी नाचनेवालियों को बुलाया गया। नवाब साहब को इससे मौज उड़ाने का नया तरीका मिला।

अपनी मौज उड़ाने के लिए उन्होंने अंग्रेज महाजनों से रुपया कर्ज लिया और अपने सूबे का काफी बड़ा भाग उनके पास बंधक रख दिया। प्रजा इन अंग्रेज महाजनों के शोषण की शिकार बन गई। नतीजा यह हुआ कि नवाब की मृत्यु के बाद जब अंग्रेजों ने पूरा शासन अपने अधीन कर लिया और एक कठपुतली सूबेदार बिठा दिया, तब प्रजा ने इसका जरा भी विरोध नहीं किया। मुहम्मद अली के कुशासन के कारण शासक और प्रजा के बीच इतनी बड़ी खाई बन गई थी कि प्रजा ने शासन की कोई परवा नहीं की।

इससे हमें जो शिक्षा मिलती है, वह स्पष्ट है। जब जनता को यह विश्वास होता है कि राज्य उसके हित के लिए काम कर रहा है, तभी वह राज्य के प्रति वफादार रहती है। प्राचीन हिन्दू आदर्श 'रामराज्य' का अर्थ ऐसा राज्य है, जो जनता के हित को सर्वोपरि समझता है। महाभारत में भीष्म पितामह ने भी राजधर्म की व्याख्या करते हुए कहा कि राजा को अपनी प्रजा की रक्षा वैसे ही करनी चाहिए जैसे माता अपने गर्भस्थ शिशु की करती है, अर्थात् प्रजा के हित को सबसे ऊपर रखना चाहिए।

आज की परिस्थितियों में यह सीख हमारे लिए और भी अधिक महत्व की है। पहले राजा हुआ करते थे। उस समय रवैया ही ऐसा था कि राजा को ठाट-बाट रखना पड़ता था, इसलिए उसमें और प्रजा में अंतर स्वाभाविक था।

परन्तु आधुनिक काल में राज्य की परिभाषा ही बदल गई है। अब राज्य को प्रजा ही चलाती है और सब लोग बराबर माने जाते हैं, जहां राजा है भी, वहां प्रजा ही सर्वशक्तिमान होती है। इसलिए गरीब-अमीर का अंतर आधुनिक राज्य के लिए और भी [illegible] है।

भारतीय संविधान इन सिद्धान्तों पर आधारित है—भारत गणराज्य है, जिसमें देश के सभी बालिगों को समान अधिकार हैं, राज्य को गरीबी-अमीरी, ऊंच-नीच और जात-पात के भेदभाव को मिटाना है

आज दुनिया भर के देशों में गरीबी-अमीरी का अंतर मिटाने की कोशिश की जा रही है। आज न कोई शासक वर्ग है न शासित।

आधुनिक राज्य यह मानने को तैयार नहीं है, कि केवल कुछ विशेष वर्ग के लोगों को ही शासन करने का अधिकार है। आज राज्य की बागडोर जिनके हाथों में है, वे राजा या नवाब नहीं, और न शासक जाति के हैं। यदि उनके और जनता के बीच बड़ा अंतर या खाई पैदा हो जाए, तो देश की स्वतन्त्रता खतरे में पड़ सकती है। इसलिए आज भारत में महल और झोंपड़ियों के अंतर के लिए कोई स्थान नहीं है।

किसी भी देश में सभ्यता के विकास की कसौटी यह है कि सुसंस्कृत समाज का दायरा कितना बड़ा है। भारत ऊंची-नीची जातियों में बंटा है, जिसमें सबसे नीचे करोड़ों हरिजन हैं। यही हमारे हिन्दू समाज की सबसे बड़ी कमज़ोरी है।

देश के स्वर्णयुग में भी यह कमज़ोरी विद्यमान रही। उस समय कुछ लोग महलों में मौज उड़ाते थे और बाकी झोपड़ियों में रह कर जीवन बिताते थे। हरिजन तो मानवीय अधिकारों से भी वंचित थे। इसी कारण शासकों और प्रजा में गहरी खाई बनी, जो पाटी न जा सकी और जिसके कारण देश का पतन हुआ।

अपने इतिहास से हमको यही सीख मिलती है कि यदि यही असमानता बनी रही तो हमारा राष्ट्र उन्नति नहीं कर सकेगा और अपनी स्वतन्त्रता बनाए रखना भी मुश्किल हो जाएगा। हमने लोक हितकारी राज्य का आदर्श अपनाया है। एक ओर ऊंचे महल और दूसरी ओर छोटी झोपड़ियां साथ-साथ नहीं रह सकती।

संविधान के निदेश के अनुसार देश से छुआछूत को मिटाया जा रहा है, उद्योगों की उन्नति के द्वारा गरीबी मिटाई जा रही है, गांवों की उन्नति की जा रही है और प्राकृतिक साधनों का उपयोग किया जा रहा है। इन सबका उद्देश्य आर्थिक और सामाजिक विषमता को मिटाना है। अपने इतिहास से हमने यही सीख ली है और इसे भुलाना अपने पतन को न्योता देना होगा।

—दिल्ली से प्रसारित



